श्रीमन्नेमिचन्द्रसिद्धान्तचक्रवर्ति-रचित

# गोम्मटसार

## ( कर्मकाण्ड )




श्री परमश्रुत प्रभावक मंडल
श्रीमद् राजचंद्र आश्रम, अगास.



श्रीमद्राजचंद्रजैनशास्त्रमाला

श्रीमन्नेमिचन्द्राचार्यसिद्धान्तचक्रवर्तीविरचित

# गोम्मटसारः

## ( कर्मकाण्डम् )

•

पाढमनिवासी पं० मनोहरलालजी शास्त्रीकृत

संस्कृतछाया तथा संक्षिप्त हिन्दीभाषाटीका सहित

•


प्रकाशक :

**श्री परमश्रुत प्रभावक मण्डल**

**श्रीमद् राजचंद्र आश्रम, अगास**

वीर निर्वाण संवत् २५१२ ] ईस्वी सन् १९८६ [ विक्रम संवत् २०४२

लागत मूल्य : रू. २५/-

विक्री मूल्य : रू. २०/-


20/-

# प्रस्तावना

## ( प्रथमावृत्ति )

प्रिय पाठकगण, आज हम श्रीजिनेन्द्रदेवकी कृपासे आपके सन्मुख श्रीगोम्मटसार कर्मकांड भी संस्कृतछाया तथा संक्षिप्त भाषाटीका सहित उपस्थित करते हैं। यह ग्रन्थ जैनसंप्रदायमें परम माननीय है। इसका पूर्वभाग 'जीवकाण्ड' संस्कृतछाया और उत्थानिका सहित और इसका परिशिष्ट लब्धिसारक्षपणासार भी इसी तरह भाषानुवाद सहित इसी मंडल द्वारा छप चुका है।

इस ग्रन्थको पहला **सिद्धान्तग्रन्थ** वा **प्रथम श्रुतस्कंध** कहते हैं। इसकी उत्पत्ति इस तरह है, कि **श्रीवर्धमानस्वामीके** निर्वाण होनेके पश्चात् ६८३ वर्षपर्यंत अंगज्ञानकी प्रवृत्ति रही। इसके बाद अंगपाठी कोई भी नहीं हुए, किन्तु एक भद्रबाहु स्वामी अष्टांग निमित्तज्ञानके (ज्योतिषके) धारक हुए। इनके समयमें १२ वर्षका दुर्भिक्ष पड़नेसे इनके संघमेंसे अनेक मुनि शिथिलाचारी हो गये, और स्वच्छंद प्रवृत्ति होनेसे जैनमार्गसे भ्रष्ट होने लगे, तब भद्रबाहु स्वामीके शिष्योंमेंसे **धरसेन** नामके मुनि हुए, जिनको आग्रायणी नामक दूसरे पूर्वमें पंचमवस्तुमहाधिकारके महाप्रकृतिनामक चौथे प्राभृत (अधिकार) का ज्ञान था। सो इन्होंने अपने शिष्य **भूतबली** और **पुष्पदन्त** इन दोनों मुनियोंको पढ़ाया। इन दोनोंने षट्खंड नामके सूत्र-रचनाकर ग्रन्थमें लिखा, फिर उन षट्खंड सूत्रोंको अन्य आचार्योंने पढ़कर उनके अनुसार विस्तारसे **धवल, महाधवल, जयधवलादि** टीकाग्रन्थ रचे। उन सिद्धान्त ग्रन्थोंको प्रातःस्मरणीय भगवान् **श्रीनेमिचन्द्र** सिद्धान्तचक्रवर्ती आचार्यमहाराजने पढ़कर श्रीगोम्मटसार, लब्धिसार क्षपणासारादि ग्रन्थोंकी रचना की।

इन सब ग्रन्थोंमें जीव और कर्मके संयोगसे जो संसारमें पर्यायें होती हैं, उनका विस्तारसे स्वरूप दिखाया गया है, अर्थात् भव्यजीवोंके हितार्थ गुणस्थान मार्गणाओंका वर्णन तथा अन्य दर्शनोंमें अविवेचित कर्मका वर्णन पर्यायार्थिकनयकी प्रधानतासे कहा गया है। पर्यायार्थिकनयको अनेकान्त शैलीसे अशुद्धद्रव्यार्थिकनय तथा आध्यात्मिक दृष्टिसे अशुद्धनिश्चय तथा व्यवहारनय भी कहते हैं।

इस महान् ग्रन्थके कर्त्ता श्रीनेमिचंद्राचार्यसिद्धान्तचक्रवर्तीका पवित्र जीवनचरित्र बाहुबलिचरित्र ग्रन्थसे उद्धृत श्रीबृहद्द्रव्यसंग्रह ग्रंथमें मुद्रित हो चुका है, इसकारण यहाँपर नहीं प्रकाशित किया, पाठकगण वहींसे देख लेवें। यह ग्रन्थ भी उक्त आचार्यका ही बनाया हुआ है।

इस ग्रन्थकी टीका इन्हीं आचार्यके प्रधान शिष्य **श्रीचामुण्डरायने** कर्णाटकी भाषामें बनाई, जैसा कि ९७२वीं गाथामें आचार्यने स्वयं आशीर्वादपूर्वक कहा है। उस कर्णाटकी वृत्तिसे रची गई इस समय दो संस्कृत टीकाएँ मिलती हैं। एक **केशववर्णीने** बनाई है, जोकि उक्त टीकाकारने अपनी टीकाके आरंभमें **"नेमिचन्द्रं जिनं नत्वा, सिद्धं श्रीज्ञानभूषणम्। वृत्तिं गोम्मटसारस्य, कुर्वे कर्णाटवृत्तितः"** ॥ इस श्लोकसे दिखलाया है। दूसरी मन्दप्रबोधिनी नामवाली टीका **श्रीमदभयचन्द्र** सिद्धान्तचक्रवर्ती की बनाई हुई है। इस विषयमें उक्त कर्त्ताने टीकाके प्रारम्भमें **"मुनिं सिद्धं प्रणम्याहं, नेमिचन्द्रं जिनेश्वरम्॥ टीकां गोम्मटसारस्य, कुर्वे मन्दप्रबोधिनीम्"** ॥ इस श्लोकसे सूचित किया है। इन्हीं दोनोंकी सहायतासे

भव्योपकारी जैनसमाजकमलदिवाकर श्रीमद्विद्वद्वर **टोडरमल्लजीने** 'सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका' नामक भाषा-टीकाकी रचना की, जिसकी सहायतासे अतिगहन विषय अच्छी तरह समझकर भव्यजीव परमानंदको प्राप्त होते हैं।

इस भाषाटीकाका बहुत विस्तार होनेसे तथा कितने एक अन्य कारणोंसे सबका मुद्रित कराना दुस्साध्य समझकर श्रीपरमश्रुतप्रभावकमंडलाधिकारियोंने संक्षिप्त भाषाटीका सहित तैयार करानेको मुझे प्रेरणा की। सो अब मैं संस्कृत तथा भाषा दोनों टीकाओं के अनुसार सिद्धान्तशास्त्रपाठक स्याद्वादवारिधि विद्वच्छिरोमणि गुरुवर्य **पं० गोपालदासजी** बरैयाकी अतिशय कृपासे अपनी बुद्धिके अनुसार संक्षिप्त भाषा-टीका सहित इस गोम्मटसारके कर्मकांडको तैयारकर पाठकोंके सामने उपस्थित करता हूँ। यद्यपि इस भाषानुवादमें सब विषयोंका खुलासा नहीं आया है; तो भी जहाँ तक बना है, वहाँ तक मूलार्थ कहीं नहीं छोड़ा गया है। सब विषयों का खुलासा बिना बड़ी टीकाके कभी नहीं आ सकता है। इस प्रस्तावनाके अंतमें थोड़ी संज्ञाओंका भी खुलासा किया गया है। और बंधोदयसत्त्वका नकशा स्पष्ट करके लगाया गया है। तथा इस समयके अनुकूल ग्रन्थका विषय और गाथा सुलभतासे देखने के लिये तीन प्रकारकी अनुक्रमणिका (सूची) भी लगा दी गई है। यह टीका बड़ी टीकाको प्रवेशिकारूप अवश्य हो जायेगी, ऐसी मैं आशा करता हूँ। तथा स्वर्गीय तत्त्वज्ञानी श्रीमान् राजचन्द्रजी द्वारा स्थापित श्रीपरमश्रुतप्रभावकमंडलकी तरफसे इस ग्रन्थका उद्धार हुआ है, इस कारण उक्त मंडलके उत्साही सभासदगण और प्रबन्धकर्ताओंको जिन्होंने अत्यन्त उत्साहित होकर ग्रन्थ तैयार कराके भव्यजीवोंको महान् उपकार पहुँचाया है, कोटिशः धन्यवाद देता हूँ। और श्रीजोसे प्रार्थना करता हूँ, कि वीतरागदेवप्रणीत उच्चश्रेणीके तत्त्वज्ञानका इच्छित प्रसार करनेमें उक्त मंडल कृतकार्य होवे। और मैं अपने मित्रवर्य **पं० बंशीधरजी गोलालारेको** द्वितीय धन्यवाद देता हूँ, कि जिन्होंने संशोधनकार्यमें सहायता दी है। अब मेरी अन्तमें यह प्रार्थना है, कि जो प्रमादसे, दृष्टिदोषसे तथा ज्ञानावरणकर्मके क्षयोपशमकी न्यूनतासे कहींपर अशुद्धियाँ रह गई होवें तो पाठकगण मेरे ऊपर क्षमा करके शुद्ध करते हुए पढ़ें, क्योंकि मुझे भाषाटीका बनानेका यह पहला ही अवसर प्राप्त हुआ है, इस कारण भाषारचनाकी तथा अर्थांशकी अशुद्धियोंका रह जाना सम्भव है। इस तरह धन्यवादपूर्वक प्रार्थना करता हुआ इस प्रस्तावनाको समाप्त करता हूँ। अलं विज्ञेषु।

जैनाचार्यचरणसरोजचञ्चरीक तथा जैनसमाजका सेवक—
**मनोहरलाल**
पाढम [ मैनपुरी ] निवासी

काकड़वाड़ी—बम्बई
भाद्रपद कृष्णा १२ सं० २४३८



# प्राग्निवेदन

## ( द्वितीयावृत्ति )

---

श्रीयुत् पं० मनोहरलालजी शास्त्रीने जो गोम्मटसार कर्मकांडकी टीका बनाई और शास्त्रमालाने जिसको प्रकाशित किया उसके विषयमें अनेक विद्वानोंको प्रकाशित होते ही यह कहते पाया गया, कि इसमें अनेक स्थलोंपर अशुद्धियाँ हैं, और यह टीका अच्छी नहीं बनी है। परन्तु जबतक मैंने उसे नहीं देखा कुछ निश्चय नहीं कर सका। हाँ, उसके देखनेपर उसमें मुझे तीन बातें नजर पड़ीं, जो कि प्रायः अन्य विद्वानोंकी दृष्टिके मार्गमें भी आईं होंगी। १. शीघ्रता, २. अतिसंक्षेप, ३. कुछ अशुद्धियाँ।

यद्यपि शीघ्रता करना यह पंडितजीका स्वभाव ही था, जिस कामको भी वे हाथमें लेते, उसको पड़े रखना या उसमें विलम्ब करना, वे बिलकुल पसंद नहीं करते थे, परन्तु विद्वान् पाठकोंको ऐसी शीघ्रता अभीष्ट नहीं हो सकती, जिसके कारण ग्रन्थके सौंदर्यमें ही कमी आ जाय। इस टीकामें भाषाका मार्जन बराबर नहीं हुआ, और अनेक स्थलोंपर वाक्य-विन्यास भी ऐसे हो गये, कि जिनसे अर्थ नहीं बैठता, अथवा बहुत विचार करनेपर अर्थबोध होता है। दूसरे दो दोष भी शीघ्रताके कारण ही हुए मालूम होते हैं।

जिस प्रकार ये बातें मेरे देखने और सुननेमें आईं, उसी प्रकार कुछ विद्वानोंके द्वारा इस शास्त्रमालाके व्यवस्थापकोंकी सेवामें इसलिए सूचित करनेमें आईं, कि जहाँतक हो दूसरे संस्करणमें जो त्रुटियाँ दूर हो सकें, वे की जावें। अतएव जब इसका प्रथम संस्करण समाप्त हुआ, और दूसरे संस्करणको छपानेकी आवश्यकता प्रतीत हुई, तब इस शास्त्रमालाके सुयोग्य ऑ. व्य० श्रीयुत् सेठ शा० रेवाशंकर जगजीवनजी झवेरीने इसके संशोधनका कार्य मेरे सुपुर्द किया। जहाँ तक मुझसे हो सका है, इसकी प्रायः सभी आर्थिक और साधारणतया शाब्दिक अशुद्धियोंको दूर करनेका प्रयत्न किया है, जैसा कि पाठकोंको १४४-२०१-३१४-३८६-४०७-४६९-४८१ आदि गाथाओंका अर्थ देखनेसे ध्यानमें आ सकेगा। मेरा विश्वास है, कि अब आर्थिक अशुद्धियोंकी शिकायत प्रायः नहीं रहेगी। फिर भी अज्ञान तथा दृष्टिदोषसे कोई अशुद्धि रह गई हो, तो पाठकोंसे प्रार्थना है कि वे उसको सूचना देनेकी कृपा करें, जिससे कि अन्य संस्करणके समय उसके भी दूर करनेका प्रयत्न किया जाय।

मुझसे संशोधन कराकर द्वितीय संस्करणको मुद्रित कराकर इस शास्त्रमालाके अधिकारी ऑ. व्य० शा० **रेवाशंकर जगजीवनजी झवेरी** और **श्रीपरमश्रुतप्रभावकमंडलने** जो सर्वसाधारण और विद्यार्थियोंको लाभ पहुँचाया है, उसके लिए मैं उनका अत्यंत कृतज्ञ हूँ।

एतमादपुर [आगरा]<br>
ता० १२-४-२८

**खूबचंद उदयराज जैन**

# गोम्मटसार ग्रन्थमें उपयोगी अलौकिक गणितकी कुछ संज्ञाओंका खुलासा

---

अलौकिक गणितके मुख्य दो भेद हैं, एक संख्यामान और दूसरा उपमामान। संख्यामानके मूल ३ भेद हैं।— १ संख्यात २ असंख्यात और ३ अनंत। असंख्यातके ३ भेद हैं—१ परीतासंख्यात २ युक्तासंख्यात और ३ असंख्यातासंख्यात। अनंतके भी ३ भेद हैं—१ परीतानन्त, २ युक्तानन्त और ३ अनंतानंत। संख्यातका एक भेद ही है। इस प्रकार संख्यातका १ भेद, असंख्यात और अनंतके तीन तीन भेद, सब मिलकर संख्यामानके ७ भेद हुए। इन सातोंमेंसे प्रत्येक (हरएक) के जघन्य (सबसे छोटे) मध्यम (बीचके) और उत्कृष्ट (सबसे बड़े) की अपेक्षा तीन तीन भेद हैं। इस तरह संख्यामानके २१ भेद हुए।

एकमें एकका भाग देनेसे अथवा एकको एकसे गुणाकार करनेसे कुछ भी हानि वृद्धि नहीं होती। इसलिये संख्याका प्रारम्भ दोके अंकसे ग्रहण किया है। और एकको गणना (गिनती) शब्दका वाच्य (कहनेवाला) माना है, इसलिये जघन्य संख्यातका प्रमाण दो (२) है। तीन चार पांच इत्यादि एक कम उत्कृष्ट संख्यातपर्यन्त मध्यम संख्यातके भेद हैं। एक कम जघन्यपरीतासंख्यातको उत्कृष्टसंख्यात कहते हैं। अब आगे जघन्य परीतासंख्यातका प्रमाण कितना है सो लिखते हैं। अलौकिक गणितका स्वरूप लौकिक गणितसे कुछ विलक्षण है। लौकिक गणितसे स्थूल और स्वल्प (थोड़े) पदार्थोंका परिमाण किया जाता है, किन्तु अलौकिकगणितसे सूक्ष्म और अनंत पदार्थोंकी हीनाधिकताका बोध कराया जाता है।

हमारे बहुतसे संकीर्ण (संकुचित वा गंभीरतारहित) हृदयवाले भाई अलौकिक गणितका स्वरूप सुनकर चकित हो जाते हैं और कुछ अपरिमितसंख्याको तथा अनंत वस्तु कोई है, इस बातको मानते हुए भी कहते हैं, कि ऐसा गणित हो ही नहीं सकता, परन्तु उनके ऐसे कहनेसे कुछ उस गणितका अभाव नहीं हो जायगा। एक तो यह विचारनेकी बात है, कि संख्या १ से १०० तक एक एक अधिक होती हुई क्रमसे पहुँचती है, न कि १ के बाद ५० या १०० हो जावें, इस नियमसे दो संख्यासे लेकर अनंततक भी क्रमकरके पहुँचेगी ही। दूसरी बात यह है, कि संसारमें एक दन्तकथा प्रसिद्ध है कि, एक समय सरोवरका रहनेवाला एक हंस एक कुएँके पास गया, वहांपर कुएँके मेंडकने हंसका स्वागत करके ऊँचा आसन देकर प्रसंगवश पूछा कि क्योंजी आपका सरोवर कितना बड़ा है ? हंसने जवाब दिया कि बहुत बड़ा है। तब मेंडकने हाथ वगैरह अंग क्रमसे लम्बे करके कहा कि क्या इतना बड़ा है ? राजहंसने कहा कि नहीं नहीं ! इससे भी बहुत बड़ा। तब मेंडकने सब शरीर लम्बा किया तथा कुएँके एक तटसे सामनेके दूसरे तटपर उछलकर कहा, तो क्या इससे भी बड़ा है ? हंसने कहा भाई ! इससे भी बहुत बड़ा है। तब मेंडकने (झुंझलाकर) कहा बस ! तुम बड़े झूठे हो ! इससे बड़ा हो ही नहीं सकता, सब कहने सुननेकी बात है सच्ची नहीं है। ऐसा प्रत्युत्तर मिलनेपर वह हंस मेंडकको मूर्ख समझकर चुप हो गया और उड़कर अपने स्थानको चला गया। इस दंतकथाके ऊपर एक कविने भी ऐसा दोहा कहा है। "हाथ पसारे पांव पसारे, और पसारो गात। यातें बड़ो समुद्र है तो कहन सुननकी बात॥" इस प्रकार कुएँ के मेंडककी तरह जो महाशय संकीर्णबुद्धिवाले हैं, उनकी समझमें अलौकिक गणितका स्वरूप प्रवेश नहीं कर सकता। किंतु जिनकी बुद्धि गौरवयुक्त है, वे अच्छी तरह समझ सकते हैं।

जघन्य[1] परीतासंख्यातका स्वरूप समझानेके लिये जो उपाय लिखा जाता हैं, वह किसीने किया नहीं था और न किया जा सकता है किंतु बड़े गणितका परिमाण समझानेके लिये एक कल्पित उपायमात्र है ।

कल्पना कीजिये कि अनवस्था, शलाका, प्रतिशलाका और महाशलाका नामके चार गोल कुंड हैं । जिनमेंसे प्रत्येकका व्यास ( गोलपदार्थके एकतटसे दूसरे तटतककी चौड़ाई ) एक लक्ष योजन ( योजनका प्रमाण यहाँ दो हजार कोसका समझना ) और गहराई ( ओंडाई ) का प्रमाण एक हजार योजन है । इनमेंसे अनवस्था कुंडको गोल सरसोंसे शिखाऊ ( पृथ्वीपर अन्नकी राशिकी तरह ) भरना । गणितशास्त्रके अनुसार इस अनवस्थाकुण्डमें १९९७११२९३८४५१३१६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६ $\frac{4}{11}$ छियालीस अंक प्रमाण सरसों समाई । किंतु यहाँ अपूर्णांकका ग्रहण नहीं करना ।

इस अनवस्था कुंडके भरनेपर दूसरी एक सरसों अनवस्थाकुंडोंकी गिनती करनेके लिए शलाकाकुंडमें डालनी । मध्यलोकमें असंख्यात द्वीपसमुद्र हैं, जिनमें सबके बीचमें जम्बूद्वीप है । इसका व्यास एकलक्ष योजन है, उसके चारों तरफ लवण समुद्र है । उसको चारों तरफसे घेरकर घातकीखंड द्वीप है । इसप्रकार द्वीपके आगे समुद्र और समुद्रके आगे द्वीपके क्रमसे असंख्यात द्वीप समुद्र हैं । चौड़ाई दूनी दूनी होती गई है । किसी द्वीप वा समुद्रकी परिधि ( गोलाई ) के एकतटसे दूसरे तटतककी चौड़ाईको **सूची** कहते हैं । जैसे लवणसमुद्रकी सूची ५ लाख योजन है ।

अब अनवस्थाकुंडमेंसे समस्त सरसोंको निकालकर देव या विद्याधरकी सहायतासे एक द्वीपमें एक समुद्रमें अनुक्रमसे डालते चलिये । जिस द्वीप वा समुद्रमें सब सरसों पूर्णकर अन्तकी सरसों डालो, उसी द्वीप वा समुद्रकी सूचीके समान सूचीवाला और १००० योजन गहराईवाला दूसरा अनवस्थाकुंड बनाइये । और उसको भी सरसोंसे शिखाऊ भर एक दूसरी सरसों शलाकाकुंडमें डालिये । इस दूसरे अनवस्थाकुंडकी सरसोंको भी निकालकर जिस द्वीप वा समुद्रमें पहले समाप्ति हुई थी, उसके आगे एक सरसों द्वीपमें और एक समुद्रमें डालते चलिये । जहाँ ये सरसों भी समाप्त हो जायँ वहाँ उसी द्वीप वा समुद्रकी सूचीप्रमाण चौड़ा और १००० योजन गहरा तीसरा अनवस्थाकुंड बनाकर उसे सरसोंसे शिखाऊ भरिये और शलाकाकुंडमें तीसरी सरसों डालिये । इस तीसरे कुंडकी भी सरसों निकालकर आगेके द्वीप समुद्रोंमें एक एक डालते डालते जब सब सरसों समाप्त हो जाँय तब पूर्वोक्तानुसार चौथा अनवस्था कुंड भरकर चौथी सरसों शलाकाकुंडमें डालिये । इसीप्रकार एक एक अनवस्थाकुंडकी एक एक सरसों शलाकाकुंडमें डालते डालते जब शलाकाकुंड भी शिखाऊ भर जाय, तब एक सरसों प्रतिशलाका कुंडमें डालिये । इसीतरह एक एक अनवस्थाकुंडकी एक एक सरसों शलाकाकुंडमें डालते डालते जब दूसरी बार भी शलाकाकुंड भर जाय तो दूसरी सरसों प्रतिशलाकाकुंडमें डालिये । एक एक अनवस्थाकुंडकी एक एक सरसों शलाकाकुंडमें और एक एक शलाकाकुंडकी एक एक सरसों प्रतिशलाकाकुंडमें डालते डालते जब प्रतिशलाकाकुण्ड भी भर जाय, तब एक सरसों महाशलाकाकुण्डमें डालिये । जिसक्रमसे एक बार प्रतिशलाका कुण्ड भरा है, उसी क्रमसे दूसरी बार भरनेपर दूसरी सरसों महाशलाकाकुण्डमें डालिये । इसीतरह एक एक प्रतिशलाका कुण्डकी सरसों महाशलाकाकुण्डमें डालते डालते जब महाशलाकाकुण्ड भी भर जाय उस समय सबसे बड़े अन्तके अनवस्थाकुण्डमें जितनी सरसों समाई,

---

१. यद्यपि इसका पूर्वार्द्ध **जीवकांड** भी संक्षिप्त भाषाटीकासहित रायचन्द्रशास्त्र माला द्वारा मुद्रित हो चुका है उसके तीसरे अधिकारमें सब उपयोगी गणितका स्वरूप अच्छी तरह दिखलाया है । परंतु अभी स्वाध्याय करनेके लिये थोड़ी संज्ञाओंका खुलासा यहाँपर किया जाता है । यह गणितका भाग श्रीमद्गुरुवर्य स्याद्वादवारिधि विद्वच्छिरोमणि **पं० गोपालदासजी** बरैयाकृत जैनसिद्धांतदर्पणसे उद्धृत किया गया है ।

उतना ही **जघन्य परीतासंख्यात**का प्रमाण है। संख्यामानके मूलभेद सात कहे थे, और इन सातोंके जघन्य, मध्यम, उत्कृष्टकी अपेक्षासे २१ भेद कहे थे। यहाँपर आगेके मूलभेदके जघन्यभेदमेंसे एक घटानेसे पिछले मूलभेदका उत्कृष्टभेद होता है। जैसे जघन्य परीतासंख्यातमेंसे एक घटानेसे उत्कृष्टसंख्यात तथा जघन्ययुक्तासंख्यातमेंसे एक घटानेसे उत्कृष्ट परीतासंख्यात होता है। इसी प्रकार अन्यजगह भी जानना। जघन्य और उत्कृष्ट भेदोंके बीचके सब भेद मध्यम भेद कहलाते हैं। इस प्रकार मध्यम और उत्कृष्टके स्वरूप जघन्यके स्वरूप जाननेसे ही मालूम हो सकते हैं। इसलिये अब आगे जघन्य भेदोंका ही स्वरूप लिखा जाता है। जघन्यसंख्यात और जघन्यपरीतासंख्यात-का स्वरूप ऊपर लिखा जा चुका है। अब आगे जघन्ययुक्तासंख्यातका प्रमाण लिखते हैं—

जघन्य परीतासंख्यातप्रमाण दो राशि लिखना। एक विरलनराशि और दूसरी देय राशि। विरलनराशिका विरलन करना अर्थात् विरलनराशिका जितना प्रमाण है, उतने एके लिखना और प्रत्येक एकेके ऊपर एक एक देयराशि रखकर समस्त देयराशियोंका परस्पर गुणन करनेसे जो गुणनफल हो उतना ही जघन्ययुक्तासंख्यातका प्रमाण है। **भावार्थ**—यदि जघन्यपरीतासंख्यातका प्रमाण चार ४ माना जाय तो चारका विरलनकर १ १ १ १ प्रत्येक एकके ऊपर देयराशि चार चार रखकर $\frac{4}{1}\frac{4}{1}\frac{4}{1}\frac{4}{1}$ चारों चौकोंका परस्पर गुणनकरनेसे गुणनफल २५६ जघन्ययुक्तासंख्यातका प्रमाण होगा। इस ही जघन्ययुक्तासंख्यातको **आवली** भी कहते हैं, क्योंकि एक आवलीमें जघन्ययुक्तासंख्यातप्रमाण समय होते हैं। जघन्ययुक्तासंख्यातके वर्ग (एक राशिको उसहीसे गुणाकार करनेसे जो गुणनफल होता है, उसको **वर्ग** कहते हैं, जैसे पाँचका वर्ग पच्चीस है) को **जघन्यअसंख्यातासंख्यात** कहते हैं। अब आगे जघन्यपरीतानंतका प्रमाण कहते हैं—

जघन्यअसंख्यातासंख्यात प्रमाण तीन राशि अर्थात् १ विरलन २ देय ३ शलाका लिखना। विरलनराशिका विरलनकर प्रत्येक एकके ऊपर देयराशि रखकर समस्त देयराशियोंका परस्पर गुणाकार करना, और शलाका राशिमेंसे एक घटाना। इस पाये हुए गुणनफलप्रमाण भी एक विरलन और एक देय इसप्रकार दो राशि करना। विरलन राशिका विरलनकर प्रत्येक एकके ऊपर देयराशि रखकर समस्त देयराशियोंका परस्पर गुणाकार करना और शलाका राशिमेंसे एक और घटाना। इस दूसरी बार पाये हुए गुणनफलप्रमाण पुनः विरलन और देयराशि करना, और पूर्वोक्तानुसार समस्त देयराशियोंका परस्पर गुणाकार करना तथा शलाका राशिमेंसे एक और घटाना, इस ही अनुक्रमसे नवीन नवीन गुणनफलप्रमाण विरलन और देयके क्रमसे एक एक बार देयराशियोंका गुणाकार होनेपर शलाका राशिमेंसे एक एक घटाते घटाते जब शलाकाराशि समाप्त होजाय उससमय जो अंतिम गुणनफलरूप महाराशि होय उसप्रमाण फिर विरलन-देय-शलाका ये तीन राशि लिखनी। विरलनराशिका विरलनकर प्रत्येक एकके ऊपर देयराशि रख देयराशिका परस्पर गुणाकार करते करते पूर्वोक्त क्रमानुसार एक बार देयराशियोंका गुणाकार होनेपर शलाकाराशिमेंसे एक एक घटाते घटाते जब यह द्वितीय बार स्थापन की हुई शलाका राशि भी समाप्त हो जाय, उस समय इस अन्तकी गुणनफलरूप महाराशिप्रमाण पुनः विरलन–देय–शलाका, ये तीन राशि लिखनी। पूर्वोक्त क्रमानुसार जब यह तीसरी बार स्थापना की हुई शलाका राशि भी समाप्त हो जाय, उस समय यह अंतिम गुणनफलरूप जो महाराशि हुई, वह असंख्यातासंख्यातका एक मध्यम भेद है।

कथित क्रमानुसार तीन बार तीन तीन राशियोंके गुणनविधानको **शलाकात्रयनिष्ठापन** कहते हैं। आगे भी जहाँ "शलाकात्रयनिष्ठापन" ऐसा पद आवे वहाँ ऐसा ही विधान समझ लेना। इस महाराशिमें लोक[1]प्रमाण धर्मद्रव्यके प्रदेश, लोकप्रमाण अधर्मद्रव्यके प्रदेश, लोकप्रमाण एक जीवके प्रदेश, लोकप्रमाण लोकाकाशके प्रदेश, लोकसे असंख्यातगुणा अप्रतिष्ठित प्रत्येक वनस्पतिकायिक जीवोंका प्रमाण, और उससे भी असंख्यातलोकगुणा तथापि

१. लोकका प्रमाण उपमामानके कथनमें कहा जायगा।

सामान्यपनेसे असंख्यातलोकप्रमाण प्रतिष्ठित प्रत्येकवनस्पतिकायिक जीवोंका प्रमाण—ये छह राशि मिलाना। पुनः इस योगफलप्रमाण विरलन-देय-शलाका, ये तीन राशि स्थापनकर पूर्वोक्तानुसार शलाकात्रयनिष्ठापन करना। इसप्रकार करनेसे जो महाराशि उत्पन्न हो, उसमें बोसकोड़ाकोड़ीसागरप्रमाण कल्पकालके समय, असंख्यातलोकप्रमाण स्थितिबन्धाध्यवसायस्थान ( स्थितिबंधको कारणभूत आत्माके परिणाम ), इनसे भी असंख्यातगुणे तथापि असंख्यातलोकप्रमाण अनुभागबंधाध्यवसायस्थान, और इनसे भी असंख्यातगुणे तथापि असंख्यातलोकप्रमाण मन वचन काय योगोंके अविभाग प्रतिच्छेद ( गुणोंके अंश ), ये चार राशि मिलाना। इस दूसरे योगफलप्रमाण फिर विरलन-देय-शलाका ये तीन राशि स्थापन करना और पूर्वोक्त क्रमानुसार शलाकात्रयनिष्ठापन करना। इसप्रकार शलाकात्रयनिष्ठापन करनेसे जो राशि उत्पन्न हो, उसको **जघन्यपरीतानन्त** कहते हैं। जघन्यपरीतानन्तका विरलनकर प्रत्येक एकके ऊपर जघन्यपरीतानंत रख सब जघन्यपरीतानंतोंका परस्पर गुणाकार करनेसे जो राशि उत्पन्न हो उसको **जघन्ययुक्तानंत** कहते हैं। अभव्य जीवोंका प्रमाण जघन्ययुक्तानंत के समान है। जघन्ययुक्तानंतके वर्गको **जघन्यअनंतानंत** कहते हैं।

अब आगे केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदोंके **प्रमाणस्वरूप** उत्कृष्ट अनंतानंतका स्वरूप कहते हैं—जघन्य-अनंतानंतप्रमाण विरलन-देय-शलाका, ये तीन राशि स्थापन कर शलाकात्रयनिष्ठापन करना। इसप्रकार शलाकात्रयनिष्ठापन करनेसे जो महाराशि उत्पन्न हो, वह अनंतानंतका एक मध्यमभेद है। [ अनंतके दूसरे दो भेद हैं, एक सक्षयअनंत और दूसरा अक्षयअनंत। यहाँतक जो संख्या हुई वह सक्षयअनंत है। इससे आगे अक्षयअनंतके भेद हैं, क्योंकि इस महाराशिमें आगे छह राशि अक्षयअनंत मिलाई जाती हैं। नवीन वृद्धि न होनेपर भी खर्च करते-करते जिस राशिका अंत नहीं आवे, उसको **अक्षयअनंत** कहते हैं ] इस महाराशिमें जीवराशिके अनंतवें भाग सिद्धराशि, सिद्धराशिसे अनन्तगुणी निगोदराशि, वनस्पतिकायराशि, जीवराशिसे अनंतगुणी पुद्गलराशि, पुद्गलसे भी अनंतगुणे तीनकालके समय और अलोकाकाशके प्रदेश ये छहराशि मिलानेसे जो योगफल हो, उसप्रमाण विरलन-देय-शलाका, ये तीन राशि स्थापनकर शलाकात्रय निष्ठापन करना। इस प्रकार शलाकात्रय निष्ठापन करनेसे जो राशि उत्पन्न हो उसमें धर्मद्रव्य और अधर्मद्रव्यके अगुरुलघुगुणके अनंतानंत अविभागप्रतिच्छेद मिलाकर योगफलप्रमाण विरलन-देय-शलाका, स्थापनकर फिर शलाकात्रयनिष्ठापन करना। इस प्रकार शलाकात्रयनिष्ठापन करनेसे मध्यम अनंतानंतके भेदरूप जो महाराशि उत्पन्न हुई, उसको केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदोंके समूहरूप राशिमेंसे घटाना और जो शेष बचे उसमें पुनः वही महाराशि मिलाना तब केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदोंका प्रमाणस्वरूप उत्कृष्ट अनंतानंत होता है। उक्त महाराशिको केवलज्ञानमेंसे घटाकर फिर मिलानेका अभिप्राय यह है कि, केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदोंका प्रमाण उक्त महाराशिसे बहुत बड़ा है। उस महाराशिको किसी दूसरी राशिसे गुणाकार करनेपर भी केवलज्ञानके प्रमाणसे बहुत कमती रहता है। इसलिये केवलज्ञानके अविभागप्रतिच्छेदोंके प्रमाणका महत्त्व दिखलानेके लिये उपर्युक्त विधान किया है। इस प्रकार संख्यामानके २१ भेदोंका कथन समाप्त हुआ।

अब आगे उपमामानके आठ भेदोंका स्वरूप लिखते हैं—जो प्रमाण किसी पदार्थकी उपमा देकर कहा जाता है, उसे **उपमामान** कहते हैं। उपमामानके ८ भेद हैं १ पल्य (यहाँ पल्य अर्थात् अनाज भरनेकी जो खास उसकी उपमा है) २ सागर (यहाँ लवण समुद्रकी उपमा है) ३ सूच्यंगुल ४ प्रतरांगुल ५ घनांगुल ६ जगच्छ्रेणी ७ जगत्प्रतर और ८ लोक। इनमेंसे पल्यके ३ भेद हैं—१ व्यवहारपल्य २ उद्धारपल्य और ३ अद्धापल्य। व्यवहार-पल्यका स्वरूप पूर्वाचार्योंने इसप्रकार कहा है, उसीको दिखलाते हैं—पुद्गलद्रव्यके सबसे छोटे खंडको (टुकड़ेको) **परमाणु** कहते हैं, अनंतानंत परमाणुओंके स्कंधको (समूहरूप पिंडको) 'अवसन्नासन्न' कहते हैं, ८ अवसन्नासन्नका

एक 'सन्नासन्न', ८ सन्नासन्नका एक 'तृटरेणु', ८ तृटरेणुका एक 'त्रसरेणु,' ८ त्रसरेणुका एक 'रथरेणु,' ८ रथरेणुका एक 'उत्तम भोगभूमिवालोंका वालाग्र भाग,' ८ उत्तम भोगभूमिवालोंके वालाग्रका एक 'मध्यमभोगभूमिवालोंका वालाग्र,' ८ मध्यम भोगभूमिवालोंके वालाग्रका एक 'जघन्यभोगभूमिवालोंका वालाग्र,' ८ जघन्य भोगभूमिवालोंके वालाग्रका एक कर्मभूमिवालोंका वालाग्र,' ८ कर्मभूमिवालोंके वालाग्रकी एक 'लीख,' ८ लीखोंकी एक 'सरसों,' ८ सरसोंका एक 'जौ,' और ८ जौका एक अंगुल होता है। इस अंगुलको 'उत्सेधांगुल कहते हैं। चारों गतियोंके जीवोंके शरीर और देवोंके नगर तथा मंदिरादिकका परिमाण इसी अंगुलसे वर्णन किया जाता है। इस उत्सेधांगुलसे पाँचसौ गुणा प्रमाणांगुल (भरतक्षेत्रके अवसर्पिणीकालके प्रथम चक्रवर्तीका अंगुल) होता है। इस प्रमाणांगुलसे महापर्वत नदी द्वीप समुद्र इत्यादिका परिमाण कहा जाता है। भरत ऐरावत क्षेत्रके मनुष्योंका अपने अपने कालमें जो अंगुल है उसे 'आत्मांगुल कहते हैं। इससे झारी कलश धनुष ढोल हल मूशल छत्र चमर इत्यादिकका प्रमाण वर्णन किया जाता है। ६ अंगुलका एक 'पाद,' २ पादका एक 'विलस्त,' २ विलस्तका एक 'हाथ', ४ हाथका एक 'धनुष,' २००० धनुषका एक 'कोश,' और ४ कोशका एक योजन होता है। प्रमाणांगुलसे निष्पन्न एक योजन प्रमाण गहरा और एक योजनप्रमाण व्यासवाला एक गोल गर्त—गढा बनाना, उस गर्तको उत्तम भोगभूमिवाले मेंढ़ेके बालोंके अग्रभागोंसे भरना। गणित करनेसे उस गर्तके रोमोंकी संख्या ४१३४५२६३०३०८२०३१७७७४९५१२१९२००००००००००००००००००० हुई। इस गर्तके एक एक रोमको सौ सौ वर्ष पीछे निकालते निकालते जितने कालमें वे सब रोम समाप्त हो जाय उतने कालको **व्यवहारपल्य**का काल कहते हैं। उपर्युक्त रोमसंख्याको १०० वर्षके समयसमूहसे गुणा करनेपर व्यवहार पल्यके समयोंका प्रमाण होता है। [ एक वर्षके २ अयन, एक अयनकी ३ ऋतु, एक ऋतुके २ मास, एक मासके ३० अहोरात्र, १ अहोरात्रके ३० मुहूर्त, एक मुहूर्तकी संख्यात आवली, और एक आवलीके जघन्ययुक्तासंख्यातप्रमाण समय होते हैं। ] व्यवहारपल्यके एक एक रोमखंडके असंख्यात कोटिवर्षके समयसमूहप्रमाण खंड करनेसे उद्धारपल्यके रोमखंडोंका प्रमाण होता है। जितने उद्धारपल्यके रोमखंड हैं, उतने ही **उद्धारपल्यके** समय जानने। एककोटिके वर्गको 'कोड़ाकोडी' कहते हैं। द्वीप समुद्रोंकी संख्या उद्धारपल्यसे है, अर्थात् उद्धारपल्यके समयोंको २५ कोड़ाकोडीसे गुणा करनेसे जो गुणनफल होता है उतने ही सब द्वीपसमुद्र हैं। उद्धारपल्यके प्रत्येक रोमखंडके असंख्यातवर्षके समयसमूहप्रमाण खंड करनेसे अद्धापल्यके रोमखंड होते हैं। जितने अद्धापल्यके रोमखंड हैं, उतने ही **अद्धापल्यके** समय हैं। कर्मोंकी स्थिति अद्धापल्यसे वर्णन की गई है। पल्यको दस कोड़ाकोडीसे गुणा करनेपर 'सागर' होता है, अर्थात् दस कोड़ाकोड़ी व्यवहारपल्यका एक 'व्यवहारसागर,' दस कोड़ाकोड़ी उद्धारपल्यका एक 'उद्धारसागर' और दस कोड़ाकोडी अद्धापल्यका एक अद्धासागर होता है। किसी राशिको जितनी बार आधा आधा करनेसे एक शेष रहे उसको **अर्द्धच्छेद** कहते हैं, जैसे चारको दो बार आधा आधा करनेसे एक होता है, इसलिये चारके अर्द्धच्छेद दो हैं। आठके तीन और सोलहके अर्द्धच्छेद ४ हैं। इस ही प्रकार सर्वत्र लगा लेना। अद्धापल्यकी अर्द्धच्छेदराशिका विरलनकर प्रत्येक एकके ऊपर अद्धापल्य रखकर सब अद्धापल्योंका परस्पर गुणाकार करनेसे जो राशि उत्पन्न होवे, उसे **सूच्यंगुल** कहते हैं, अर्थात् एक प्रमाणांगुल लंबे और एक प्रदेश चौड़े ऊँचे आकाशमें इतने प्रदेश हैं। सूच्यंगुलके वर्गको **प्रतरांगुल** और घन (एक राशिको तीन बार परस्पर गुणा करनेसे जो गुणनफल होय उसे 'घन' कहते हैं। जैसे दोका घन आठ और तीनका घन सत्ताईस है।) को **घनांगुल** कहते हैं। पल्यकी अर्द्धच्छेद राशिके असंख्यातवें भागका विरलनकर प्रत्येक एकके ऊपर घनांगुल रख समस्त घनांगुलोंका परस्पर गुणाकार करनेसे जो गुणनफल होय उसे **जगच्छ्रेणी** कहते हैं। जगच्छ्रेणीका सातवाँ भाग **राजू** कहा गया है अर्थात् ७ राजूकी एक जगच्छ्रेणी होती है। जगच्छ्रेणीके वर्गको **जगत्प्रतर** और जगच्छ्रेणीके घनको **लोक** कहते हैं। यही तीनलोकके आकाशप्रदेशोंकी संख्या है। इस प्रकार **उपमामानका** कथन समाप्त हुआ। यहाँपर इतना और भी समझना, कि इस मानके भेदोंसे

द्रव्य क्षेत्र काल और भावका परिमाण किया जाता है। **भावार्थ**—जहाँ द्रव्यका परिमाण कहा जाय वहाँ उतने जुदे जुदे पदार्थ जानना। जहाँ क्षेत्रका परिमाण कहा जाय वहाँ उतने प्रदेश जानने। जहाँ कालका परिमाण कहा जाय वहाँ उतने समय जानने। और जहाँ भावका परिमाण कहा जाय वहाँ उतने अविभागप्रतिच्छेद जानने।

**इति अलौकिक गणितका संक्षेपकथन समाप्त हुआ।**



# कर्मबन्धादियन्त्र

## इस यन्त्रद्वारा श्रीगोम्मटसारके कर्मकाण्डसम्बन्धी कर्मप्रकृतियोंके बन्ध उदय सत्ताका गुणस्थान क्रमसे निर्णय होता है

| गुणस्थान संख्या. | गुणस्थानका नाम. | बंधसंख्या. (२) | बन्धव्युच्छित्ति संख्या. (३) | उदय संख्या. | उदयव्युच्छित्ति संख्या. | सत्ता संख्या. | सत्ताव्युच्छित्ति संख्या. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रथम | मिथ्यात्व | ११७(४) | १६ (८) | ११७(१८) | ५ (२४) | १४८ | ० |
| द्वितीय | सासादन० | १०१ | २५ (९) | १११(१९) | ९ (२५) | १४५(३८) | ० |
| तृतीय | सम्यग्मि० | ७४(५) | ० | १००(२०) | १ (२६) | १४७(३९) | ० |
| चतुर्थ | अविरतस. | ७७(६) | १० (१०) | १०४(२१) | १७ (२७) | १४८(४०) | १ |
| पञ्चम | देशविरत. | ६७ | ४ (११) | ८७ | ८ (२८) | १४७(४१) | १ |
| षष्ठ | प्रमत्तसंयत. | ६३ | ६ (१२) | ८१(२२) | ५ (२९) | १४६(४२) | ० |
| सप्तम | अप्रमत्तसं. | ५९(७) | १ (१३) | ७६ | ४ (३०) | १४६(४३) | ४ |
| अष्टम | अपूर्वकरण. | ५८ | ३६ (१४) | ७२ | ६ (३१) | १४२(४४) | ० |
| नवम | अनिवृत्ति. | २२ | ५ (१५) | ६६ | ६ (३२) | १४२(४५) | ० |
| दशम | सूक्ष्मसां. | १७ | १६ (१६) | ६० | १ (३३) | १४२(४६) | ० |
| एकादश | उपशान्त. | १ | ० | ५९ | २ (३४) | १४२(४७) | ० |
| द्वादश | क्षीणकषाय. | १ | ० | ५७ | १६ (३५) | १०१(४८) | १६ |
| त्रयोदश | सयोगकेवली | १ | १(१७) | ४२(२३) | ३० (३६) | ८५ (४९) | ० |
| चतुर्दश | अयोगके. | ० | ० | १२ | १२ (३७) | ८५ (५०) | ८५ |

१ जहांपर दोनों तरफसे अर्धचन्द्राकारका घेरा देकर जो संख्या लिखी है, उस संख्याके क्रमसे उस स्थानका खुलासा इस यंत्रके नीचे टिप्पणीमें लिखा गया है। सब प्रकृतियोंका अर्थ और नंबर १६वें पृष्ठसे लेकर २२वें तक लिखा हुआ है सो देख लेना।

२ जो अभेदभावसे १२२ उत्तरप्रकृति मानी गई हैं, उनमेंसे भी १८वीं तथा १९वीं संख्यावाली दो प्रकृति बंधके प्रसंगमें घट जाती हैं, क्योंकि, बंधके समय दर्शनमोहनीय एक मिथ्यात्वरूप ही रहता है। उदय १२२ का होता है, और सत्ताकी अपेक्षा १४८ ही हैं। किसी कर्मका बंध उदय सत्त्व तो किसी गुणस्थानमें जो नहीं होता सो योग्यता न रहनेसे, और किसीका पूर्व गुणस्थानमें व्युच्छित्ति हो जानेसे बंध उदय अथवा सत्त्व नहीं रहता। जैसे प्रथम गुणस्थानमें तीर्थंकरप्रकृति तथा आहारक शरीर आहारक आंगोपांगकी योग्यता नहीं रहनेसे वहांपर बंध नहीं होता है।

३ व्युच्छित्ति जिस कर्मकी जिस गुणस्थानमें कही हो, वहांतक ही उस कर्मका बंधादि होता है, उसके ऊपर नहीं होता, इसलिये फिर ऊपर उनकी संख्या घटा देनी चाहिये।

४ नं० ६०-८१=१३१वीं तीनों संख्यावाली ३ प्रकृति बँधनेकी यहाँ योग्यता नहीं है। ९२-९३ गाथामें।

५ इस गुणस्थानमें प्रथम नरक, तिर्यगायुकी व्युच्छित्ति भी हो चुकी है, तथा इस गुणस्थानमें किसी आयुका बंध होता भी नहीं, इसलिये बाकीकी दो आयु और भी घट जानेसे बंध योग्य ७४ ही रहती हैं। ९४ गाथामें।

६ तीसरे गुणस्थानमें जो बिना व्युच्छित्ति भी दो आयु बंधकी योग्यताका अभाव होनेसे घटाई थीं, वे दो तथा एक तीर्थंकर इन तीनोंका बंध यहांसे होनेसे ३ संख्या ७४ में बढ़ जाती है।

७ नं० ६०–८१ वाली दो प्रकृतियोंका यहां ही बंध होनेसे दोकी संख्या ५७ में और बढ़ जाती है।

८ नं० १७–४४–४५–४९–७८–८७–१०८–५३–५४–५५–५६–१३२–१३३–१३५–१३४–११६ वाली सोलहोंकी यहां व्युच्छित्ति है। ९५ गाथामें।

९ नं० २०–२१–२२–२३–११–१२–१०–४२–४६–१४३–१३८–१३९–१४०–७४–७५–७६–७७–८३–८४–८५–८६–११९–११७–५०–१०९वीं संख्यावाली पच्चीस प्रकृतियोंकी व्युच्छित्ति यहां होती है। ९६ गाथामें।

१० नं० २४–२५–२६–२७–४७–५१–५८–७९–८२–११० इन दशकी यहां व्युच्छित्ति है। ९० गाथामें।

११ नं० २८–२९–३०–३१वीं ये चार यहां व्युच्छिन्न होती हैं। ९७ गाथामें।

१२ नं० १६–३८–३९–१३६–१३७–१४१वीं छहोंकी यहां व्युच्छित्ति है। ९८ गाथामें।

१३ नं० ४८वीं १ की यहां व्युच्छित्ति है। ९८ गाथामें।

१४ नं० १३–१४–३६–३७–४०–४१–१३१–१३०–११८–५७–६१–६२–६०–८१–५९–८०–७३–५२–१११–१०० आदि–९५ आदि–९३ आदि–८८ आदि–११२–११३–११४–११५–१२०–१२१–१२२–१२३–१२४–१२५–१२६–१२७–१२८ वाली छत्तीसोंकी व्युच्छित्ति यहां होती है। ९९–१०० गाथामें।

१५ नं० ३२–३३–३४–३५–४३ वाली पांचोंकी व्युच्छित्ति यहां होती है। १०१ गाथामें।

१६ नं० १–२–३–४–५–६–७–८–९–१४२–१४४–१४५–१४६–१४७–१४८–१२९ वाली सोलहोंकी व्युच्छित्ति यहां होती है। १०१ गाथामें।

१७ नं० १५वीं एक प्रकृति यहां व्युच्छिन्न होती है। १०२ गाथामें।

१८ नं० १८–१९–६०–८१–१३१ वाली पांचोंके उदयकी यहां योग्यता नहीं होनेसे १२२ में घट जाती हैं।

१९ प्रथम गुणस्थानमें पांचकी व्युच्छित्ति होनेसे तथा १०८वीं की योग्यता न होनेसे यहां १११ का उदय है। २६३ गाथामें।

२० दूसरे गुणस्थानमें १११ का उदय था। उनमेंसे ९ की वहां ही व्युच्छित्ति हो चुकी, सो ९ के घटानेसे तथा यद्यपि किसी भी आनुपूर्वीका यहां उदय नहीं है, परन्तु नारकानुपूर्वीकी व्युच्छित्ति पूर्वमें होनेसे नहीं गिननेपर भी तीन आनुपूर्वीके घटानेसे ९९ रही। ९९ में मिश्रका उदय होनेके कारण यहां बढ़ानेसे १०० का उदय होता है। २६३ गाथामें।

२१ नं० १०८–१०९–११०–१११वीं चारों आनुपूर्वीकी तथा १८वीं १ की यहां योग्यता होनेसे ५ बढ़ा देनेपर १०४ का उदय होता है। २६३ गाथामें।

२२ नं० ६०–८१वीं दोकी पहिले योग्यता नहीं थी, किन्तु यहां ही है, इसलिये ८ घटनेपर भी दो बढ़ानेसे ८१ का उदय रहता है। २६३ गाथामें।

२३ उपर्युक्त १६ व्युच्छिन्नोंको ५७ मेंसे घटानेपर ४१ होनी चाहिये परन्तु जो १०७ वाली पहिले योग्यता न होनेसे उदय संख्यामेंसे घटा दी थी, उसकी यहां योग्यता होनेसे ४१ में बढ़ा दी जाती है। २६३ गाथामें।

२४ नं० १७–११६–१३५–१३३–१३४ वाली पांचोंकी यहां व्युच्छित्ति है। २६५ गाथामें।

२५ नं० २०–२१–२२–२३–५३–५४–५५–५६–१३२ वीं नौकी यहां व्युच्छित्ति है। २६५ गाथामें।

२६ नं० १९वीं की व्युच्छित्ति यहाँ तीसरे गुणस्थानमें है। २६५ गाथामें।

२७ नं० २४–२५–२६–२७–४५–४८–४९–५२–५९–८०–१०८–१०९–११०–१११–१३८–१४०–१४१वीं सत्रहोंकी यहाँ व्युच्छित्ति है। २६६ गाथामें।

२८ नं० २८–२९–३०–३१–४६–१४३–५०–११७वीं आठोंकी यहाँ व्युच्छित्ति है। २६७वीं गाथामें।

२९ नं० ११–१२–१०–६०–८१वीं संख्यावाली पाँचोंकी यहाँ व्युच्छित्ति है। २६७वीं गाथामें।

३० नं० १८–८५–८६–८९वीं संख्यावाली चारकी यहाँ व्युच्छित्ति होती है। २६८वीं गाथामें।

३१ नं० ३६–३७–३८–३९–४०–४१वीं छहोंकी यहाँ व्युच्छित्ति होती है। २६८वीं गाथामें।

३२ नं० ३२–३३–३४–४२–४३–४४ वाली छहोंकी यहाँपर व्युच्छित्ति होती है। २६९वीं गाथामें।

३३ नं० ३५ वीं संख्यावाली प्रकृतिकी व्युच्छित्ति यहाँपर हो जाती है। २६९वीं गाथामें।

३४ नं० ८३–८४ वीं दोकी व्युच्छित्ति यहाँ होती है, अर्थात् यहाँसे ऊपर उदय नहीं है। २६९वीं गाथामें।

३५ नं० १–२–३–४–५–६–७–८–९–१३–१४–१४४–१४५–१४६–१४७–१४८ वीं सोलहकी यहाँ व्युच्छित्ति है। २७०वीं गाथामें।

३६ नं० १५ या १६ वीं एक तथा ५८–६१–६२–७९–११२–११३–११४–११५–११८–११९–१२३–७३–७४–७५–७६–७७–७८–८२–१२४–१२५–१२७–१३६–१३७–१३९–१३०–१००–आदि ९५–आदि ९३–आदि ८८वीं आदि इन तीसोंकी यहाँ व्युच्छित्ति है। २७१वीं गाथामें।

३७ नं० १५ या १६ वीं मेंसे एक तथा ४७–१४२–५१–५७–१२०–१२१–१२२–१२६–१२८–१२९–१३१ वाली इन बारहोंकी यहाँ व्युच्छिति है। २७२वीं गाथामें।

३८ इस गुणस्थानसे नं० ६०–८१–१३१वीं तीनोंके सत्वकी योग्यता नहीं है। ३३३वीं गाथामें।

३९ इसमें नं० १३१ वीं प्रकृतिकी सत्ता रचनेकी ही योग्यता नहीं है। ३३३वीं गाथामें।

४० क्षायिक सम्यग्दृष्टिकी अपेक्षा तो १४१ की ही यहाँ सत्ता है, क्योंकि, नं० १७–१८–१९–२०–२१–२२–२३वीं सातोंका क्षय हो चुका है। ३३५वीं गाथामें।

४१ चौथेमें ४५वीं प्रकृतिकी व्युच्छित्ति होनेसे यहाँ वह घट जाती है। ३३५वीं गाथामें।

४२ पाँचवेंमें ४६वीं की व्युच्छित्ति होनेसे वह यहाँ घट जाती है। ३३५वीं गाथामें।

४३ यहाँ भी छट्ठे गुणस्थानकीसी ही सत्ता है, परंतु क्षायिक सम्यग्दृष्टिके ७ के घटनेसे १३९ का ही सत्त्व रहता है। ३३५वीं गाथामें।

४४ सातवेंमें जिन १४६ का सत्त्व कहा है, उनमेंसे उपशमश्रेणीवाले भी यहाँपर नं० २०–२१–२२–२३वीं प्रकृतियोंको घटा देते हैं, किंतु क्षायिक सम्यग्दृष्टिके उपशमश्रेणी होनेपर नं० १७–१८–१९वीं तीन प्रकृति भी घट जाती हैं, इसलिये सत्त्व १३९ का ही रहता है। और क्षपकश्रेणीवालेके तो सातवें गुणस्थानकी व्युच्छिन्न प्रकृति ७ ( नं० १७–१८–१९–२०–२१–२२–२३) तथा ४८ वीं १ को १४६ मेंसे घटानेसे १३८ का ही सत्त्व रहता है। ३३६वीं गाथामें।

४५ यहाँपर भी आठवेंके समान ही व्यवस्था है। ३३६वीं गाथामें।

४६ उपशमश्रेणीवाले उपशम सम्यग्दृष्टि और क्षायिक सम्यग्दृष्टिके आठवेंके समान ही यहाँ सत्त्व है। और क्षपकश्रेणीवालेके ३६ प्रकृतियोंकी (नं० ११–१२–१०–२४–२५–२६–२७–२८–२९–३०–३१–३२–३३–३४–३६–३७–३८–३९–४०–४१–४२–४३–४४–४९–५०–५३–५४–५५–५६–१०८–१०९–११६–११७–१३५–१३२–१३३वीं ) नवमेमें व्युच्छिति हो जानेसे (४४)वेमें उक्त १३८ प्रकृतियोंमेंसे ३६ घटा देने पर १०२ का ही सत्त्व है। ३३६वीं गाथामें।

४७ क्षायिकसम्यग्दृष्टि उपशमश्रेणीवालेके दशवेंमें संज्वलन लोभकी व्युच्छिति होनेसे १०१ का सत्त्व रहता है। शेष विचार पूर्वोक्त प्रमाण है। ३३७वीं गाथामें।

४८ यहाँ भी उपशमश्रेणीके क्षायिकसम्यग्दृष्टिके ग्यारहवें गुणस्थानके समान १०१ का ही सत्त्व है। ३३७वीं गाथामें।

४९ बारहवेंमें नं० १-२-३-४-५-६-७-८-९-१३-१४-१४०-१४५-१४६-१४७-१४८वीं संख्या-वाली सोलह प्रकृतियोंकी व्युच्छित्ति होनेसे १०१ मेंसे १६ घटा देनेपर ८५ का सत्त्व रह जाता है। ३३८-३३९वीं गाथामें।

५० इसमें भी ८५ का ही सत्व है, किंतु इसके द्विचरम समयमें ७२ की व्युच्छित्ति और चरम (अन्तके) समयमें शेष १३ की व्युच्छित्ति होकर गुणस्थानातीत सिद्धपरमेष्ठी कर्ममलरहित हो जाते हैं। ३४०-३४१वीं गाथामें। इति।

---

### इस युगके महान् तत्त्ववेत्ता

# श्रीमद् राजचन्द्र

जिस महापुरुषकी विश्वविहारी प्रज्ञा थी, अनेक जन्मोंमें आराधित जिसका योग था अर्थात् जन्मसे ही योगीश्वर जैसी जिसकी निरपराध वैराग्यमय दशा थी तथा सर्व जीवोंके प्रति जिसका विश्वव्यापी प्रेम था, ऐसे आश्चर्यमूर्ति महात्मा श्रीमद् राजचन्द्रका जन्म महान् तत्त्वज्ञानियोंकी परम्परारूप इस भारतभूमिके गुजरात प्रदेशान्तर्गत सौराष्ट्रके ववाणिया बन्दर नामक एक शान्त रमणीय गाँवके वणिक कुटुम्बमें विक्रम संवत् १९२४ (ईस्वी सन् १८६७) की कार्तिकी पूर्णिमा रविवारको रात्रिके दो बजे हुआ था। इसके पिताका नाम श्री रवजीभाई पंचाणभाई मेहता और माताका नाम श्री देवबाई था। इनके एक छोटा भाई और चार बहनें थीं। श्रीमद्जीका प्रेम-नाम 'लक्ष्मीनन्दन' था। बादमें यह नाम बदलकर 'रायचन्द' रखा गया और भविष्यमें आप 'श्रीमद् राजचन्द्र' के नामसे प्रसिद्ध हुए।

**बाल्यावस्था, समुच्चय वयचर्या**

श्रीमद्जीके पितामह श्रीकृष्णके भक्त थे और उनकी माताजी देवबाई जैनसंस्कार लाई थीं। उन सभी संस्कारोंका मिश्रण किसी अद्भुत ढंगसे गंगा-यमुनाके संगमकी भाँति हमारे बाल-महात्माके हृदयमें प्रवाहित हो रहा था। अपनी प्रौढ़ वाणीमें बाईस वर्षकी उम्रमें इस बाल्यावस्थाका वर्णन 'समुच्चयवयचर्या' नामके लेखमें उन्होंने स्वयं किया है—

"सात वर्ष तक बालवयकी खेलकूदका अत्यन्त सेवन किया था। खेलकूदमें भी विजय पानेकी और राजेश्वर जैसी उच्च पदवी प्राप्त करनेकी परम अभिलाषा थी। वस्त्र पहननेकी, स्वच्छ रखनेकी, खाने-पीनेकी, सोने-बैठनेकी, सारी विदेही दशा थी; फिर भी अन्तःकरण कोमल था। वह दशा आज भी बहुत याद आती है। आजका विवेकी ज्ञान उस वयमें होता तो मुझे मोक्षके लिये विशेष अभिलाषा न रहती।

सात वर्षसे ग्यारह वर्ष तकका समय शिक्षा लेनेमें बीता। उस समय निरपराध स्मृति होनेसे एक ही बार पाठका अवलोकन करना पड़ता था। स्मृति ऐसी बलवत्तर थी कि वैसी स्मृति बहुत ही थोड़े मनुष्योंमें इस कालमें, इस क्षेत्रमें होगी। पढ़नेमें प्रमादी बहुत था। बातोंमें कुशल, खेलकूदमें रुचिवान और आनन्दी था। जिस समय शिक्षक पाठ पढ़ाता, मात्र उसी समय पढ़कर उसका भावार्थ कह देता। उस समय मुझमें प्रीति—सरल वात्सल्यता—बहुत थी। सबसे ऐक्य चाहता; सबमें भ्रातृभाव हो तभी सुख, इसका मुझे स्वाभाविक ज्ञान था। इस समय कल्पित बातें करनेकी मुझे बहुत आदत थी। आठवें वर्षमें मैंने कविता की थी; जो बादमें जाँचनेपर समाप थी।

अभ्यास इतनी त्वरासे कर सका था कि जिस व्यक्तिने मुझे प्रथम पुस्तकका बोध देना आरम्भ किया था उसीको गुजराती शिक्षण भली-भाँति प्राप्त कर उसी पुस्तकका पुनः मैंने बोध किया था।

मेरे पितामह कृष्णकी भक्ति करते थे। उनसे उस वयमें कृष्णकीर्तनके पद मैंने सुने थे तथा भिन्न-भिन्न अवतारोंके सम्बन्धमें चमत्कार सुने थे, जिससे मुझे भक्तिके साथ-साथ उन अवतारोंमें प्रीति हो गई थी, और रामदासजी नामके साधुके पास मैंने बाल-लीलामें कण्ठी बँधवाई थी। ...उनके सम्प्रदायके महन्त होवें, जगह-जगहपर चमत्कारसे हरिकथा करते होवें और त्यागी होवें तो कितना आनन्द आये? यही कल्पना हुआ



**श्रीमद् राजचंद्र**

जन्म : ववाणिया
वि. सं. १९२४, कार्तिक पूर्णिमा, रविवार

देहविलय : राजकोट
वि. सं. १९५७ चैत्र वदी ५, मंगलवार

करती; तथा कोई वैभवी भूमिका देखता कि समर्थ वैभवशाली होनेकी इच्छा होती।''' गुजराती भाषाकी वाचनमालामें जगतकर्त्ता सम्बन्धी कितने ही स्थलोंमें उपदेश किया है वह मुझे दृढ़ हो गया था, जिससे जैन लोगोंके प्रति मुझे बहुत जुगुप्सा आती थी''''तथा उस समय प्रतिमाके अश्रद्धालु लोगोंकी क्रियाएँ मेरे देखनेमें आई थीं, जिससे वे क्रियाएँ मलिन लगनेसे मैं उनसे डरता था अर्थात् वे मुझे प्रिय न थीं।

लोग मुझे पहलेसे ही समर्थ शक्तिशाली और गाँवका नामांकित विद्यार्थी मानते थे, इसलिये मैं अपनी प्रशंसाके कारण जानबूझकर वैसे मण्डलमें बैठकर अपनी चपल शक्ति दर्शानेका प्रयत्न करता। कण्ठीके लिये बार-बार वे मेरी हास्यपूर्वक टीका करते; फिर भी मैं उनसे वाद करता और उन्हें समझानेका प्रयत्न करता। परन्तु धीरे-धीरे मुझे उनके (जैनके) प्रतिक्रमणसूत्र इत्यादि पुस्तकें पढ़नेके लिये मिलीं; उनमें बहुत विनयपूर्वक जगतके सब जीवोंसे मित्रता चाही है। अतः मेरी प्रीति इसमें भी हुई और उसमें भी रही। धीरे-धीरे यह प्रसंग बढ़ा। फिर भी स्वच्छ रहनेके तथा दूसरे आचार-विचार मुझे वैष्णवोंके प्रिय थे और जगतकर्त्ताकी श्रद्धा थी। उस अरसेमें कण्ठी टूट गयी; इसलिये उसे फिरसे मैंने नहीं बाँधा। उस समय बाँधने न बाँधनेका कोई कारण मैंने ढूँढ़ा न था। यह मेरी तेरह वर्षकी वयचर्या है। फिर मैं अपने पिताकी दूकानपर बैठता और अपने अक्षरोंकी छटाके कारण कच्छ-दरबारके उतारेपर मुझे लिखनेके लिये बुलाते तब मैं वहाँ जाता। दूकानपर मैंने नाना प्रकारकी लीला-लहर की हैं, अनेक पुस्तकें पढ़ी हैं, राम इत्यादिके चरित्रपर कविताएँ रची हैं; सांसारिक तृष्णाएँ की हैं, फिर भी मैंने किसीको न्यून-अधिक दाम नहीं कहा या किसीको न्यून-अधिक तौल कर नहीं दिया, यह मुझे निश्चित याद है।" (पत्रांक ८९)

## जातिस्मरणज्ञान और तत्त्वज्ञानकी प्राप्ति

श्रीमद्जी जिस समय सात वर्षके थे उस समय एक महत्त्वपूर्ण प्रसंग उनके जीवनमें बना। उन दिनों ववाणियामें अमीचन्द नामके एक गृहस्थ रहते थे जिनका श्रीमद्जीके प्रति बहुत प्रेम था। एक दिन साँपके काट खानेसे उनकी तत्काल मृत्यु हो गई। यह बात सुनकर श्रीमद्जी पितामहके पास आये और पूछा—'अमीचन्द गुजर गये क्या?' पितामहने सोचा कि मरणकी बात सुननेसे बालक डर जायेगा, अतः उन्होंने, ब्यालू कर ले, ऐसा कहकर वह बात टालनेका प्रयत्न किया। मगर श्रीमद्जी बार-बार वही सवाल करते रहे। आखिर पितामहने कहा—'हाँ, यह बात सच्ची है।' श्रीमद्जीने पूछा—'गुजर जानेका अर्थ क्या?' पितामहने कहा—'उसमेंसे जीव निकल गया, और अब वह चल-फिर या बोल नहीं सकेगा; इसलिये उसे तालाबके पासके स्मशानमें जला देंगे।' श्रीमद्जी थोड़ी देर घरमें इधर-उधर घूमकर छिपे-छिपे तालाबपर गये और तटवर्ती दो शाखावाले बबूलपर चढ़कर देखा तो सचमुच चिता जल रही थी। कितने ही मनुष्य आसपास बैठे हुए थे। यह देखकर उन्हें विचार आया कि ऐसे मनुष्यको जला देना यह कितनी क्रूरता! ऐसा क्यों हुआ? इत्यादि विचार करते हुए परदा हट गया; और उन्हें पूर्वभवोंकी स्मृति हो आई। फिर जब उन्होंने जूनागढ़का गढ़ देखा तब उस (जातिस्मरणज्ञान) में वृद्धि हुई।

इस पूर्वस्मृतिरूप ज्ञानने उनके जीवनमें प्रेरणाका अपूर्व नवीन अध्याय जोड़ा। इसीके प्रतापसे उन्हें छोटी उम्रसे वैराग्य और विवेककी प्राप्ति द्वारा तत्त्वबोध हुआ। पूर्वभवके ज्ञानसे आत्माकी श्रद्धा निश्चल हो गई। सम्वत् १९४९, कार्तिक वद १२ के एक पत्रमें लिखते हैं—"पुनर्जन्म है—जरूर है। इसके लिये 'मैं' अनुभवसे हाँ कहनेमें अचल हूँ। यह वाक्य पूर्वभवके किसी योगका स्मरण होते समय सिद्ध हुआ लिखा है। जिसने पुनर्जन्मादि भाव किये हैं, उस पदार्थको किसी प्रकारसे जानकर यह वाक्य लिखा गया है।" (पत्रांक ४२४)

एक अन्य पत्रमें लिखते हैं--''कितने ही निर्णयोंसे मैं यह मानता हूँ कि इस कालमें भी कोई-कोई महात्मा गतभवको जातिस्मरणज्ञानसे जान सकते हैं; यह जानना कल्पित नहीं किन्तु सम्यक् (यथार्थ) होता है! उत्कृष्ट संवेग, ज्ञानयोग और सत्संगसे भी यह ज्ञान प्राप्त होता है अर्थात् पूर्वभव प्रत्यक्ष अनुभवमें आ जाता है। जब तक पूर्वभव अनुभवगम्य न हो तब तक आत्मा भविष्यकालके लिये सशंकित धर्मप्रयत्न किया करता है; और ऐसा सशंकित प्रयत्न योग्य सिद्धि नहीं देता।'' (पत्रांक ६४)

**अवधान-प्रयोग, स्पर्शनशक्ति**

वि० सं० १९४० से श्रीमद्जी अवधान-प्रयोग करने लगे थे। धीरे-धीरे वे [1]शतावधान तक पहुँच गये थे। जामनगरमें बारह और सोलह अवधान करनेपर उन्हें 'हिन्दका हीरा' ऐसा उपनाम मिला था। वि० सं० १९४३ में १९ वर्षकी उम्रमें उन्होंने बम्बईकी एक सार्वजनिक सभामें डॉ० पिटर्सनकी अध्यक्षतामें शतावधानका प्रयोग दिखाकर बड़े-बड़े लोगोंको आश्चर्यमें डाल दिया था। उस समय उपस्थित जनताने उन्हें 'सुवर्णचन्द्रक' प्रदान किया था और 'साक्षात् सरस्वती'की उपाधिसे सम्मानित किया था।

श्रीमद्जीकी स्पर्शनशक्ति भी अत्यन्त विलक्षण थी। उपरोक्त सभामें उन्हें भिन्न-भिन्न प्रकारके बारह ग्रन्थ दिये गये और उनके नाम भी उन्हें पढ़कर सुना दिये गये। बादमें उनकी आँखोंपर पट्टी बाँधकर जो-जो ग्रन्थ उनके हाथपर रखे गये उन सब ग्रन्थोंके नाम हाथोंसे टटोलकर उन्होंने बता दिये।

श्रीमद्जीकी इस अद्भुत शक्तिसे प्रभावित होकर तत्कालीन बम्बई हाईकोर्टके मुख्य न्यायाधीश सर चार्ल्स सारजन्टने उन्हें यूरोपमें जाकर वहाँ अपनी शक्तियाँ प्रदर्शित करनेका अनुरोध किया, परन्तु उन्होंने इसे स्वीकार नहीं किया। उन्हें कीर्त्तिकी इच्छा न थी, बल्कि ऐसी प्रवृत्ति आत्मोन्नतिमें बाधक और सन्मार्गरोधक प्रतीत होनेसे प्रायः बीस वर्षकी उम्रके बाद उन्होंने अवधान-प्रयोग नहीं किये।

**महात्मा गांधीने कहा था**

महात्मा गांधीजी श्रीमद्जीको धर्मके सम्बन्धमें अपना मार्गदर्शक मानते थे। वे लिखते हैं—

''मुझपर तीन पुरुषोंने गहरा प्रभाव डाला है—टाल्सटॉय, रस्किन और रायचन्दभाई। टाल्सटॉयने अपनी पुस्तकों द्वारा और उनके साथ थोड़े पत्रव्यवहारसे, रस्किनने अपनी एक ही पुस्तक 'अन्टु दि लास्ट' से—जिसका गुजराती नाम मैंने 'सर्वोदय' रखा है, और रायचन्दभाईने अपने गाढ़ परिचयसे। जब मुझे हिन्दु-धर्ममें शंका पैदा हुई उस समय उसके निवारण करनेमें मदद करनेवाले रायचन्दभाई थे....

जो वैराग्य (अपूर्व अवसर एवो क्यारे आवशे ?) इस काव्यकी कड़ियोंमें झलक रहा है वह मैंने उनके दो वर्षके गाढ़ परिचयमें प्रतिक्षण उनमें देखा है। उनके लेखोंमें एक असाधारणता यह है कि उन्होंने जो अनुभव

---

१. शतावधान अर्थात् सौ कामोंको एक साथ करना। जैसे शतरंज खेलते जाना, मालाके मनके गिनते जाना, जोड़ बाकी गुणाकार एवं भागाकार मनमें गिनते जाना, आठ नई समस्याओंकी पूर्ति करना, सोलह निर्दिष्ट नये विषयोंपर निर्दिष्ट छन्दमें कविता करते जाना, सोलह भाषाओंके अनुक्रमविहीन चारसौ शब्द कर्ताकर्मसहित पुनः अनुक्रमबद्ध कह सुनाना, कतिपय अलंकारोंका विचार, दो कोठोंमें लिखे हुए उल्टे-सीधे अक्षरोंसे कविता करते जाना इत्यादि। एक जगह ऊँचे आसनपर बैठकर इन सब कामोंमें मन और दृष्टिको प्रेरित करना, लिखना नहीं या दुबारा पूछना नहीं और सभी स्मरणमें रखकर इन सौ कामोंको पूर्ण करना। श्रीमद्जी लिखते हैं—''अवधान आत्मशक्तिका कार्य है यह मुझे स्वानुभवसे प्रतीत हुआ है।'' (पत्रांक १८)

किया वही लिखा है। उसमें कहीं भी कृत्रिमता नहीं है। दूसरेपर प्रभाव डालनेके लिये एक पंक्ति भी लिखी हो ऐसा मैंने नहीं देखा।....

खाते, बैठते, सोते, प्रत्येक क्रिया करते उनमें वैराग्य तो होता ही। किसी समय इस जगतके किसी भी वैभवमें उन्हें मोह हुआ हो ऐसा मैंने नहीं देखा।....

व्यवहारकुशलता और धर्मपरायणताका जितना उत्तम मेल मैंने कविमें देखा उतना किसी अन्यमें नहीं देखा।"

'श्रीमद् राजचन्द्र जयन्ती' के प्रसंग पर ईस्वी सन् १९२१ में गांधीजी कहते हैं—"बहुत बार कह और लिख गया हूँ कि मैंने बहुतोंके जीवनमेंसे बहुत कुछ लिया है। परन्तु सबसे अधिक किसीके जीवनमेंसे मैंने ग्रहण किया हो तो वह कवि (श्रीमद्जी) के जीवनमेंसे है। दयाधर्म भी मैंने उनके जीवनमेंसे सीखा है।.... खून करनेवालेसे भी प्रेम करना यह दयाधर्म मुझे कविने सिखाया है।"

**गृहस्थाश्रम**

वि० सं० १९४४ माघ सुदी १२ को २० वर्षकी आयुमें श्रीमद्जीका शुभ विवाह जौहरी रेवाशंकर जगजीवनदास मेहताके बड़े भाई पोपटलालकी महाभाग्यशाली पुत्री झबकबाईके साथ हुआ था। इसमें दूसरोंकी 'इच्छा' और 'अत्यन्त आग्रह' ही कारणरूप प्रतीत होते हैं। विवाहके एकाध वर्ष बाद लिखे हुए एक लेखमें श्रीमद्जी लिखते हैं—"स्त्रीके सम्बन्धमें किसी भी प्रकारसे रागद्वेष रखनेकी मेरी अंशमात्र इच्छा नहीं है। परन्तु पूर्वोपार्जनसे इच्छाके प्रवर्तनमें अटका हूँ।" (पत्रांक ७८)

सं० १९४६ के पत्रमें लिखते हैं—"तत्त्वज्ञानकी गुप्त गुफाका दर्शन करनेपर गृहाश्रमसे विरक्त होना अधिकतर सूझता है।" (पत्रांक ११३)

श्रीमद्जी गृहवासमें रहते हुए भी अत्यन्त उदासीन थे। उनकी मान्यता थी—"कुटुंबरूपी काजलकी कोठड़ीमें निवास करनेसे संसार बढ़ता है। उसका कितना भी सुधार करो, तो भी एकान्तवाससे जितना संसारका क्षय हो सकता है उसका शतांश भी उस काजलकी कोठड़ीमें रहनेसे नहीं हो सकता, क्योंकि वह कषायका निमित्त है और अनादिकालसे मोहके रहनेका पर्वत है।" (पत्रांक १०३) फिर भी इस प्रतिकूलतामें वे अपने परिणामोंकी पूरी सम्भाल रखकर चले।

**सफल एवं प्रामाणिक व्यापारी**

श्रीमद्जी २१ वर्षकी उम्रमें व्यापारार्थ ववाणियासे बंबई आये और सेठ रेवाशंकर जगजीवनदासकी दुकानमें भागीदार रहकर जवाहिरातका व्यापार करने लगे। व्यापार करते हुए भी उनका लक्ष्य आत्माकी ओर अधिक था। व्यापारसे अवकाश मिलते ही श्रीमद्जी कोई अपूर्व आत्मविचारणामें लीन हो जाते थे। ज्ञानयोग और कर्मयोगका इनमें यथार्थ समन्वय देखा जाता था। श्रीमद्जीके भागीदार श्री माणेकलाल घेलाभाईने अपने एक वक्तव्यमें कहा था—"व्यापारमें अनेक प्रकारकी कठिनाइयाँ आती थीं, उनके सामने श्रीमद्जी एक अडोल पर्वतके समान टिके रहते थे। मैंने उन्हें जड़ वस्तुओंकी चिंतासे चिंतातुर नहीं देखा। वे हमेशा शान्त और गम्भीर रहते थे।"

जवाहिरातके साथ मोतीका व्यापार भी श्रीमद्जीने शुरू किया था और उसमें वे सभी व्यापारियोंमें अधिक विश्वासपात्र माने जाते थे। उस समय एक अरब अपने भाईके साथ मोतीकी आढ़तका धन्धा करता था। छोटे भाईके मनमें आया कि आज मैं भी बड़े भाईकी तरह बड़ा व्यापार करूँ। दलालने उसकी श्रीमद्जीसे भेंट करा दी। उन्होंने कस कर माल खरीदा। पैसे लेकर अरब घर पहुँचा तो उसके बड़े भाईने पत्र

दिखाकर कहा कि वह माल अमुक किंमतके बिना नहीं बेचनेकी शर्त की है और तूने यह क्या किया ? यह सुनकर वह घबराया और श्रीमद्जीके पास जाकर गिड़गिड़ाने लगा कि मैं ऐसी आफतमें आ पड़ा हूँ। श्रीमद्जीने तुरन्त माल वापस कर दिया और पैसे गिन लिये। मानो कोई सौदा किया ही न था ऐसा समझकर होनेवाले बहुत नफेको जाने दिया। वह अरब श्रीमद्जीको खुदाके समान मानने लगा।

इसी प्रकारका एक दूसरा प्रसंग उनके करुणामय और निःस्पृही जीवनका ज्वलंत उदाहरण है। एक बार एक व्यापारीके साथ श्रीमद्जीने हीरोंका सौदा किया कि अमुक समयमें निश्चित किये हुए भावसे वह व्यापारी श्रीमद्जीको अमुक हीरे दे। उस विषयका दस्तावेज भी हो गया। परन्तु हुआ ऐसा कि मुद्दतके समय भाव बहुत बढ़ गये। श्रीमद्जी खुद उस व्यापारीके यहाँ जा पहुँचे और उसे चिन्तामग्न देखकर वह दस्तावेज फाड़ डाला और बोले—"भाई, इस चिट्ठी (दस्तावेज) के कारण तुम्हारे हाथ-पाँव बँधे हुए थे। बाजार भाव बढ़ जानेसे तुमसे मेरे साठ-सत्तर हजार रुपये लेने निकलते हैं, परन्तु मैं तुम्हारी स्थिति समझ सकता हूँ। इतने अधिक रुपये मैं तुमसे ले लूँ तो तुम्हारी क्या दशा हो ? परन्तु राजचन्द्र दूध पी सकता है, खून नहीं।" वह व्यापारी कृतज्ञभावसे श्रीमद्जीकी ओर स्तब्ध होकर देखता ही रह गया।

### भविष्यवक्ता, निमित्तज्ञानी

श्रीमद्जीका ज्योतिष-सम्बन्धी ज्ञान भी प्रखर था। वे जन्मकुंडली, वर्षफल एवं अन्य चिह्न देखकर भविष्यकी सूचना कर देते थे। श्री जूठाभाई (एक मुमुक्षु) के मरणके बारेमें उन्होंने सवा दो मास पूर्व स्पष्ट बता दिया था। एक बार सं० १९५५ की चैत वदी ८ को मोरबीमें दोपहरके ४ बजे पूर्व दिशाके आकाशमें काले बादल देखे और उन्हें दुष्काल पड़नेका निमित्त जानकर उन्होंने कहा—"ऋतुको सन्निपात हुआ है।" तदनुसार सं० १९५५ का चौमासा कोरा रहा और सं० १९५६ में भयंकर दुष्काल पड़ा। श्रीमद्जी दूसरेके मनकी बातको भी सरलतासे जान लेते थे। यह सब उनकी निर्मल आत्मशक्तिका प्रभाव था।

### कवि-लेखक

श्रीमद्जीमें, अपने विचारोंकी अभिव्यक्ति पद्यरूपमें करनेकी सहज क्षमता थी। उन्होंने 'स्त्रीनीति-बोधक', 'सद्बोधशतक', 'आर्यप्रजानी पड़ती', 'हुन्नरकला वधारवा विषे' आदि अनेक कविताएँ केवल आठ वर्षकी वयमें लिखी थीं। नौ वर्षकी आयुमें उन्होंने रामायण और महाभारतकी भी पद्य-रचना की थी जो प्राप्त न हो सकी। इसके अतिरिक्त जो उनका मूल विषय आत्मज्ञान था उसमें उनकी अनेक रचनाएँ हैं। प्रमुखरूपसे 'आत्मसिद्धि', 'अमूल्य तत्त्वविचार', 'भक्तिना वीस दोहरा', 'परमपदप्राप्तिनी भावना (अपूर्व अवसर)', 'मूलमार्ग रहस्य', 'तृष्णानी विचित्रता' है।

'आत्मसिद्धि-शास्त्र'के १४२ दोहोंकी रचना तो श्रीमद्जीने मात्र डेढ़ घंटेमें नड़ियादमें आश्विन वदी १ (गुजराती) सं० १९५२ को २९ वर्षकी उम्रमें की थी। इसमें सम्यग्दर्शनके कारणभूत छः पदोंका बहुत ही सुन्दर पक्षपातरहित वर्णन किया है। यह कृति नित्य स्वाध्यायकी वस्तु है। इसके अंग्रेजीमें भी गद्य-पद्यात्मक अनुवाद प्रगट हो चुके हैं।

गद्य-लेखनमें श्रीमद्जीने 'पुष्पमाला', 'भावनाबोध' और 'मोक्षमाला' की रचना की। इसमें 'मोक्षमाला' तो उनकी अत्यन्त प्रसिद्ध रचना है जिसे उन्होंने १६ वर्ष ५ मासकी आयुमें मात्र तीन दिनमें लिखी थी। इसमें १०८ शिक्षापाठ हैं। आज तो इतनी आयुमें शुद्ध लिखना भी नहीं आता जब कि श्रीमद्जीने एक अपूर्व पुस्तक लिख डाली। पूर्वभवका अभ्यास ही इसमें कारण था। 'मोक्षमाला'के सम्बन्धमें श्रीमद्जी लिखते हैं—"जैनधर्मको यथार्थ समझानेका उसमें प्रयास किया है, जिनोक्त मार्गसे कुछ भी न्यूनाधिक उसमें नहीं कहा

है । वीतराग मार्गमें आबालवृद्धकी रुचि हो, उसके स्वरूपको समझे तथा उसके बीजका हृदयमें रोपण हो, इस हेतुसे इसकी बालावबोधरूप योजना की है ।''

श्री कुन्दकुन्दाचार्यके 'पंचास्तिकाय' ग्रन्थकी मूल गाथाओंका श्रीमद्‌जीने अविकल (अक्षरशः) गुजराती अनुवाद भी किया है । इसके अतिरिक्त उन्होंने श्री आनन्दघनजीकृत चौबीसीका अर्थ लिखना भी प्रारम्भ किया था, और उसमें प्रथम दो स्तवनोंका अर्थ भी किया था; पर वह अपूर्ण रह गया है । फिर भी इतने से, श्रीमद्‌जीकी विवेचन शैली कितनी मनोहर और तलस्पर्शी है उसका ख्याल आ जाता है । सूत्रोंका यथार्थ अर्थ समझने-समझानेमें श्रीमद्‌जीकी निपुणता अजोड़ थी ।

**मतमतान्तरके आग्रहसे दूर**

श्रीमद्‌जीकी दृष्टि बड़ी विशाल थी । वे रूढ़ि या अन्धश्रद्धाके कट्टर विरोधी थे । वे मतमतान्तर और कदाग्रहादिसे दूर रहते थे, वीतरागताकी ओर ही उनका लक्ष्य था । उन्होंने आत्मधर्मका ही उपदेश दिया । इसी कारण आज भी भिन्न-भिन्न सम्प्रदायवाले उनके वचनोंका रुचिपूर्वक अभ्यास करते हुए देखे जाते हैं ।

श्रीमद्‌जी लिखते हैं—

''मूलतत्त्वमें कहीं भी भेद नहीं है, मात्र दृष्टिका भेद है ऐसा मानकर आशय समझकर पवित्र धर्ममें प्रवृत्ति करना ।'' (पुष्पमाला-१४)

''तू चाहे जिस धर्मको मानता हो इसका मुझे पक्षपात नहीं, मात्र कहनेका तात्पर्य यही कि जिस मार्ग से संसारमलका नाश हो उस भक्ति, उस धर्म और उस सदाचारका तू सेवन कर ।'' (पुष्पमाला-१५)

''दुनिया मतभेदके बन्धनसे तत्त्व नहीं पा सकी ।'' (पत्रांक २७)

''जहाँ तहाँसे रागद्वेषरहित होना ही मेरा धर्म है''''मैं किसी गच्छमें नहीं हूँ, परन्तु आत्मामें हूँ यह मत भूलियेगा ।'' (पत्रांक ३७)

श्रीमद्‌जीने प्रीतम, अखा, छोटम, कबीर, सुन्दरदास, सहजानन्द, मुक्तानन्द, नरसिंह मेहता आदि सन्तोंकी वाणीको जहाँ-तहाँ आदर दिया है और उन्हें मार्गानुसारी जीव (तत्त्वप्राप्तिके योग्य आत्मा) कहा है । फिर भी अनुभवपूर्वक उन्होंने जैनशासनकी उत्कृष्टताको स्वीकार किया है—

''श्रीमान वीतराग भगवानोंने जिसका अर्थ निश्चित किया है, जो अचिन्त्य चिन्तामणिस्वरूप, परम-हितकारी, परम अद्‌भुत, सर्व दुःखोंका निःसंशय आत्यन्तिक क्षय करनेवाला, परम अमृतस्वरूप सर्वोत्कृष्ट शाश्वत है वह धर्म जयवन्त रहे, त्रिकाल जयवन्त रहे । उन श्रीमान् अनन्तचतुष्टयस्थित भगवानका और उस जयवन्त धर्मका आश्रय सदैव कर्तव्य है ।'' (पत्रांक ८४३)

**परम वीतरागदशा**

श्रीमद्‌जीकी परम विदेही दशा थी । वे लिखते हैं—

''एक पुराणपुरुष और पुराणपुरुषकी प्रेमसम्पत्तिके सिवाय हमें कुछ रुचिकर नहीं लगता; हमें किसी पदार्थमें रुचिमात्र रही नहीं है''''हम देहधारी हैं या नहीं—यह याद करते हैं तब मुश्केलीसे जान पाते हैं ।'' (पत्रांक २५५)

''देह होते हुए भी मनुष्य पूर्ण वीतराग हो सकता है ऐसा हमारा निश्चल अनुभव है । क्योंकि हम भी अवश्य उसी स्थितिको पानेवाले हैं, ऐसा हमारा आत्मा अखण्डतासे कहता हैं और ऐसा ही है, जरूर ऐसा ही है ।'' (पत्रांक ३३४)

